तत्काले वां लिंगदर्शनात् ॥ ३९ ॥

प० क्र०—'वा' पूर्व पक्ष का सूचक है । ( तत्काले ) उस आज्य से सुत्यादिन में होने वाली इष्टियों का अङ्ग है क्योंकि ( लिंग दर्शनात ) चिन्हों से पाया जाता है ।

भा०—अङ्ग के दो भेद हैं सत्यादिन जिसमें सवनीय पशु का दान होता है दूसरा सुत्या काली नाङ्ग इसमें पुरोडाश का निर्वाप होता है उक्त याग की अङ्ग रूपत से सह वरान आलमते साथ ही पशु दान भी कहा गया है जो आज्य के साथ ही साहित्य कहा है उस अर्थ के सिद्ध में एक चिह्न है अतः स्पष्ट है कि आज्य सत्या कालीन अंगों का ही धर्म है सम्पूर्ण अङ्गों का नहीं ।

सं०—उक्त पक्ष का समाधान करते हैं ।

सर्वेषां वा विशेषात् ॥४०॥

प० क्र०—'वा' शब्द पूर्व पक्ष का निराकरण करता है ( सर्वेषां ) उस आज्य 'श्येन' याग के सब अङ्गों का धर्म है क्योंकि ( अविशेषात् ) उसका सामान्य रूप से विधान है ।

भा०—नवनीताज्य श्येन याग का अङ्ग है यदि न होता तो साधारण रूप से विधान न पाया जाता और नवनीताज्य वाक्य से उसका साधारण होना स्पष्ट है अतः वह सम्पूर्ण अङ्गों का धर्म है केवल सुत्या कालीन अङ्गों का ही नहीं ।

सं०—पूर्ण पक्ष में आए लिंग का समाधान किया जाता है ।

## भक्तिरसन्निधावन्याय्येति चेत् ॥ ४३ ॥

प० क्र०—( असन्निधौ ) अन्य पद के समीप न होने से ( भक्ति ) मास पद का मांसल अर्थ माना है ( अन्याय्या ) सो ठीक नहीं ( चेत ) यदि ( इति ) ऐसा ही मानों तो ठीक नहीं है ।

भा०—गौणी वृत्ति से मांस का मांसल अर्थ कर लिया है वह गौडी वृत्ति से सम्भव है इसी प्रकार मांस शब्द एकाकी यदि सूत्र में न होना किन्तु सिंहोदेवदत्तः । ये देव दत्त की भांति होता तो गौणी वृत्ति वाचक होता परन्तु एकाकी होने से अन्य अर्थ को नहीं ग्रहण कर सकता अतः वैसा करना ठीक नहीं ।

सं०—इस पर आशंका उठाकर समाधान करते हैं ।

## स्यात्प्रकृतिलिंगाद्वैराजवत् ॥ ४४ ॥

प० क्र०—( वैराज्वत् ) जिस प्रकार 'वैराज' प्रकृति भूत मन्त्र को बतलाने वाले साम शब्द सन्निद्धि से वैराज्य पृष्ठ नामक स्तोत्र के वाचक ( सवनीयानां ) शब्द की समीपता से मांस शब्द भी मांसल वाचक ( स्यात् ) हो सकता है अतः कथन असीमीचीन है ।

भा०—सम्पूर्ण पुरोडाश व्रीहि ( जौ ) [illegible] पुरोडाश आदि ( जौ ) अथवा साठी ( नीवार ) आदि के बनते हैं और अन्य अन्न के नहीं । सवनीय शब्द भी मुख्य वृत्ति से पुरोडाश वाचक है एवं षष्ठयन्त होने से उसका मांस 'शब्द से सम्बन्ध भी अनुचित है यदि मांस का अर्थ मास न मानें किन्तु मांसल ही मानें तो उसका अन्न धर्म से [illegible] नता